# द्विवेदी-काव्यमाला

[स्वर्गीय पण्डित महावीरप्रसाद द्विवेदी की कविताओं का संग्रह]

संग्रहकार

**देवीदत्त शुक्ल**

(सरस्वती-सम्पादक)




प्रकाशक

**इंडियन प्रेस, लिमिटेड, प्रयाग**




प्रथम संस्करण ] [ मूल्य २)

# निवेदन

आचार्य द्विवेदी ने अपनी सारी गद्य-रचना को कई पुस्तकों के रूप में अपने जीवन-काल में ही छपवा दिया था, परन्तु उन्होंने अपनी पद्य-रचना का सग्रह नहीं छपवाया। हाँ, बाबू मैथिलीशरण गुप्त ने अपने विशेष आग्रह से उनकी कुछ चुनी हुई कविताओं का संग्रह 'सुमन' नाम से प्रकाशित किया था। प्रसन्नता की बात है कि इस अभाव की पूर्ति 'इडियन प्रेस' ने इस संग्रह-द्वारा कर दी है। इसमे आचार्य की प्राय सभी प्रकाशित रचनाये आगई है। इस सग्रह के तैयार करने मे बड़ा परिश्रम करना पड़ा है; क्योंकि उनकी प्रारभ-काल की कुछ रचनाये प्राप्य नही थी। 'गगालहरी' और 'महिम्नस्तोत्रम्' यदि कानपुर के 'माडर्न प्रेस' के पंडित लालमणि शर्मा वैद्य भेजने की कृपा न करते तो यह संग्रह भी अधूरा रह जाता। इसी प्रकार आचार्य द्विवेदी के भानजे पण्डित कमलाकिशोर त्रिपाठी ने 'देवीशतक' और 'काव्यमञ्जूषा' देकर सहायता की है। इस संग्रह के पूर्ण करने मे इडियन प्रेस के पडित लल्लीप्रसाद पाण्डेय ने भी बड़ा श्रम किया है, जिसका उल्लेख करना यहाँ आवश्यक है।

खेद की बात है कि इस संग्रह में आचार्य की 'सुहागरात' नामक रचना नही दी गई है। इसका एक कारण उनकी उसको न प्रकाशित करने की इच्छा भी है। इसके सिवा उनकी उन सारी फुटकर रचनाओं का भी इसमें समावेश नहीं किया जा सका जो उन्होंने अपने वर्षों के विश्राम-काल में रची हैं।

—देवीदत्त शुक्ल

# भूमिका

## क्या द्विवेदीजी कवि थे ?

द्विवेदी-काव्य-माला के सम्बन्ध मे कुछ सोचते हुए उपर्युक्त प्रश्न हठात् सामने आ जाता है। संसार में कुछ विभूतियाँ ऐसी होती हैं जिनके 'कवि' होने में सन्देह करने का अवकाश किसी को नही मिलता। उनका कवि व्यक्ति से इतना ऊपर रहता है कि विवेचक की मनोदृष्टि सर्वप्रथम उसी पर पड़ती है, भले ही वह नम्रता अथवा शिष्टता के अनुरोध से स्वयं को 'कवि' न कहे। भारतीय कवि सनातन से इस परिपाटी का पालन करते आये हैं। भारती-पुत्र कालिदास ने 'मन्दः कवियशःप्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम्' लिखकर तथा गुसाईं जी ने 'कवि न होहुँ नहि चतुर प्रवीना' सकल कला सब विद्या हीना' लिखकर इसी कवि-सुलभ शालीनता का परिचय दिया है। यद्यपि आज—शताब्दियाँ बीत चुकने पर—उनका कवि सन्दिग्ध नहीं रह गया है। वस्तु-स्थिति यह है कि उक्त मनस्वियो का 'व्यक्ति' इस प्रकार 'कवि' में ढल गया है कि उसके अन्यथा परिचय के लिए विवेचक को अनेक बार शिलाओं से सर मारने की आवश्यकता पड़ा करती है।

यह शालीनता-प्रदर्शन सदैव एक रूप में नहीं रह पाता। भले ही कवि स्वयं को कवि लिखने-कहने में संकोच करे, पर वह दूसरों-द्वारा अपना अकवि या किंकवि कहलाना सहन नही करता। उसकी रचना में एकाध रंध्र ऐसा अवश्य रहा करता है जिससे होकर उसकी आत्म-आराधन अथवा आत्मप्रदर्शन की प्रवृत्ति झाँकती दिखाई देती है। साधारण तुक्कड़ों को जाने दीजिए, जो किसी छन्द की रचना करते समय काव्य के नियमों के पालन मे भले ही प्रमाद कर जायँ, पर उसमें 'सुकवि' या 'कवि' के विशेषण के साथ अपनी छाप लगाने से नहीं चूक सकते, पीयूषवर्ष-कक्ष भी 'जानीते जयदेव एव शरणः श्लाघ्यो दुरूहद्रुते' लिखने का लोभ संवरण न कर सके। कदाचित् जनता को निर्णायक मानने की अपेक्षा अपने विषय में स्वयं निर्णय देकर जनमत का अभीप्सित दिशा में नेतृत्व करना ही उनकी प्रतिभा को अधिक उचित जँचा था।

दण्डी और कालिदास के सम्बन्ध की एक जनश्रुति छनते-छनते हमारे पास तक पहुँची है, जिसके अनुसार दोनो कविम्मन्यों का निर्णय करने के लिए 'भारती' को वाक्छल का सहारा लेना आवश्यक हो गया था। उसने दण्डी की

कविता से प्रभावित होकर जब निर्णय दे दिया कि 'कवि निस्सन्देह दण्डी हैं' तब कालिदास की 'क्वचाल्पविषया मतिः' वाली शालीनता न जाने कहाँ चली गई। वे झुँझलाकर पूछ बैठे—'कोऽहं रण्डे।' भले ही 'भारती' के इस उत्तर से कि 'तुम तो मेरे ही साक्षात् प्रतिरूप हो' कालिदास का समाधान हो गया हो; अथवा भले ही यह किंवदन्ती उक्त दोनों कवियों के आपेक्षिक महत्त्व के निर्धारण के लिए गढ़ी गई हो, पर विचारक को इसमें भी कवि के चिर-पोषित आत्मप्रदर्शन की झाँकी मिल जाती है।

पर द्विवेदी-काव्य पर विचार करते समय हमें अधिक सतर्क रहना है। न तो उन्होंने कोई प्रबन्ध-काव्य ही लिखा, जिसकी भूमिका में अपनी शालीनता का प्रदर्शन करते हुए वे 'सत्य कहौं लिखि कागद कोरे' की घोषणा कर सकते; न उनका व्यक्तित्व उनके काव्य में घुल-मिल सका, और न उनकी तुलना किसी सम-कालीन महाकवि के साथ करते हुए 'भारती' ने ही उनके पक्ष में कोई निर्णय दिया—उपर्युक्त तीनों कसौटियों पर वे खरे नहीं उतरते, इसी लिए 'द्विवेदी-काव्य' शब्द से पाठकों का विचार में पड़ जाना स्वाभाविक है।

इसमें सन्देह नहीं कि विशेषक नाम विशेषणों की चरम स्थिति का प्रतीक होता है। पर यदि चरम-स्थिति ही हमारे निर्णय की कसौटी न रहे और हम सामान्य विश्लेषण-पद्धति का सहारा लें तो भी हम परिणामों में अधिक ग़लती नहीं कर सकते। मानव अपने में 'बहुत कुछ' या 'सब कुछ' होता है। परिस्थितियाँ उसकी विशेषताओं को प्रकाश में लाती रहती हैं। जिस समय जिस अन्तर्निहित शक्ति के विकास के अनुरूप साधन प्रस्तुत हो गये, उसी रूप में मानव उस समय प्रकट हो जाता है। मनोविज्ञानियों के सिद्धान्तानुसार एक ही व्यक्ति विभिन्न समयों में कवि, इञ्जीनियर, डाक्टर, धर्मात्मा और विवेचक इत्यादि सभी कुछ हो सकता है। इसी प्रकार एक समय में भी उसके अनेक रूप हो जाते हैं। पहले प्रकार के रूप-वैभिन्य का आधार विभिन्न शक्तियों का समयापेक्षी विकास होता है, और दूसरे प्रकार का आधार विभिन्न व्यक्तियों के 'रूप-ग्रहण' का विभिन्न प्रकार।

अन्तर्निहित शक्तियों में से जो सबसे अधिक विकसित होकर सामने आती हैं उसी के आधार पर पीछे आनेवाली पीढ़ी व्यक्ति का वर्गीकरण करती है। पर जो शक्तियाँ अल्प-विकसित या अर्द्धविकसित रूप में रहती हैं उनकी उपेक्षा करने से व्यक्ति का परिचय पूरा नहीं होता। कहा केवल यह जा सकता है कि अनुकूल वातावरण और उपर्युक्त साधनों के अभाव से ही अमुक पुरुष अमुक रूप में पूर्णतया प्रकट हो सका, यद्यपि उसमें क्षमता अन्य रूप में प्रकट होने की पर्याप्त थी। यही उत्तर द्विवेदी जी के 'कवि' होने या न होने के विषय में दिया जा सकता है।

द्विवेदी जी के कवि का प्रथम उन्मेष १८८५ में हुआ था। उससे कुछ ही समय पूर्व हिन्दी-साहित्य में एक नया आलोक भरकर भारतेन्दु अस्ताचल की ओट में जा चुके थे; उनके सहकारी 'प्रभात के नक्षत्रों' के रूप में यत्र-तत्र प्रकाश बिखेर रहे थे। प्रेमघन जी इनमें अग्रगण्य थे। हिन्दी-साहित्य के नवागन्तुकों के लिए वे ही 'ध्रुव' थे। उन्हीं की शैली का अनुकरण करने की चेष्टा की जाती थी। 'कवि श्रीधरलक्षित नायिका' का काव्यकुञ्ज से क्रमशः बहिष्कार किया जा रहा था और उसके स्थान पर कभी विक्टोरिया, कभी दादाभाई नौरोजी, कभी नागरी और कभी भारतमाता की मूर्ति प्रतिष्ठित करके अर्चना-वंदना की जा रही थी। कविता-पाठ करते समय अभी भारती 'श' और 'क्ष' का उच्चारण नहीं कर पाती थी। इसी समय द्विवेदी जी की काव्य-मन्दाकिनी धीरे-धीरे उतर रही थी। पथ अनिर्दिष्ट था; वह कही पर पुराने मार्ग का अनुसरण करती थी और कहीं पर नये का। कभी—

भ्रूभगहीन रदनच्छद भिन्न नारी
वेणी विशाल तिल गाल गले निहारी।
सालस्य प्रात रति-सूचक चिह्न लीन्हे
आवै गृहांगन मुखांबर ओट कीन्हे॥

के रूप में 'सुरत-श्रान्ता का रस-पान कराती', कभी—

कल्याणि नागरि! इती विनती सुनीजै।
माता दयावति! दया न कमी करीजै।
हूजै अधीर जनि, यद्यपि होति देरी
सेवा अवश्य करिहैं, हम सर्व तेरी!

के रूप मे आर्त नागरी माता को उसके वीर पुत्रों का सन्देश पहुँचाती थी। अभिप्राय यह कि १९वीं सदी का अन्तिम और बीसवीं सदी का प्रथम चरण भाषा और भाव दोनों की दृष्टि से संक्रान्ति-काल था। सूर, शशि और उडुगन महोदयों के प्रति श्रद्धा थी, देव-बिहारी और पद्माकर के लिए भी मोह था, पर दिला में गुलामी की कसक, अपनी दयनीय परिस्थिति की चिन्ता और अपनी असमर्थता के प्रति रोष भी था। काव्य-कामिनी का कण्ठ मधुर था, पर हृदय कड़ुआ हो चुका था। फलतः उसके राग में आकर्षण नहीं था। इस दशा में हम किसी महाकाव्य की आशा तो कर ही नहीं सकते, फुटकर रचनाओ की कर सकते हैं; और उनका मूल्यांकन भी ऐतिहासिक महत्त्व के आधार पर किया जा सकता है।

पूज्य द्विवेदी जी जन्मजात नेता थे। अपने कार्यक्षेत्र में सदैव नवीन परिवर्तन लाते रहने की प्रवृत्ति उनमें पद-पद पर पाई जाती है। उनका कवि 'विनय-विनोद' के रूप में गा रहा था—

भवभयभंजन नाम तव बोलत वेद पुकारि,
पतित-उधारन लीजिए हा हा मोहि उबारि।

कि उनकी दृष्टि मराठी की रचनाओं पर पड़ी, जिसमें संस्कृत के वर्णवृत्तों का प्रयोग बड़े लालित्य के साथ किया जा रहा था। कला की अभिव्यक्ति छोड़ कर कवि नेतृत्व की धुन में लग गया और अपनी रागिनी को इन छन्दों में सुनाने लगा——

वानी दानी भवानी विमल बुधिमती लोकलोकेश रानी,
माता अंभोज-गाता सकल फल लता श्रीस्वरूपा सयानी।

× × ×

यह सुधाकर चादर लाज की,
अहह खैंचत यों सिरताज की,
बरत वारि लगैं तपते घनी,
सुभगिनी यम की यमुना ठनी।

× × ×

आम्रप्रसून श्रवणस्थ परागपूरे,
बाला कपोल कमनीय बनाय धूरे,
लोभी मलिन्द मुख छावत दुःखदायी,
जैसे ग्रसै शशिहि सन्निधि राहु जाई।

इस प्रवृत्ति का हिन्दी मे विरोध भी हुआ और अनुकरण भी। अनुकरण तो यहाँ तक हुआ कि वर्णवृत्तो में फुटकर रचनाओं की कौन गिनती, 'महाकाव्य' तक लिख डाले गये। हम इसे भी उनकी सफलता मानते हैं। पर कवि की नहीं, नेता की। इस मार्ग के सुचालित हो जाने पर द्विवेदी जी की प्रतिभा ने फिर नई करवट ली। व्रजभाषा का काव्य-भाषा पर एकाधिकार उन्हें अस्वाभाविक लगने लगा, अतः उन्होंने प्रचलित बोलचाल की भाषा को काव्यक्षेत्र में लाने का आयोजन किया। फलस्वरूप खड़ी बोली के लिए व्रजभाषा को स्थान खाली कर देना पड़ा। यहाँ भी उनके नेतृत्व की विजय हुई। उनका कवि शनैः शनैः इस नेता के नीचे दब गया।

द्विवेदी जी के जीवन में जैसा कि 'द्विवेदी-काव्य-माला' को देखने से स्पष्ट हो जाता है, ऐसा कोई भी समय नहीं था जब द्विवेदी जी ने अपने विचारों और भावनाओं को पद्यबद्ध करने से संन्यास ले लिया हो। जीवन भर समय समय पर उनकी वाणी छन्दों में प्रस्फुटित होने का प्रयास करती रही। फिर भी हम कहते हैं कि द्विवेदी जी का कवि नेता के

नीचे दब गया था। उनके समस्त काव्य का विश्लेषण करने से यह स्पष्ट हो जायगा।

'काव्य-माला' में विभिन्न विषयों की कवितायें हैं। स्थूल-दृष्टि से देखने पर ऐसा लगता है कि कवि किसी विशेष भावना से अनुप्राणित होकर नहीं लिखता। सयोगवशात् जो विषय सामने आ जाता है उसी पर लिखने लगता है। उसका उद्देश्य मनोविकारो का चित्रांकन तथा भावो का व्यक्तीकरण नही; बल्कि भाषा और छन्दो का प्रदर्शन ही है। बात कुछ कुछ ठीक अवश्य है; परन्तु उतनी ही जितनी कि किसी व्यक्ति की वेषभूषा देखकर उसके विचारों के विषय मे हमारा अनुमान। इसमे सन्देह नही कि द्विवेदी जी के काव्य में वेश का आकर्षण अधिक है और उनकी भूमिकायें खुले शब्दो में घोषित करती है कि वे छन्दो के प्रयोग के लिए या भाषा के नमूने दिखाने के लिए किसी सस्कृत-काव्य का अनुवाद कर रहे हैं, या मौलिक पुस्तक लिख रहे है; परन्तु यदि हम उनकी भूमिकाओं को प्रमाण-रूप मे उद्धृत करके उनके काव्य की आत्मा—वेश के नीचे छिपे हुए हृदय को—देखने से इनकार कर दें तो यह बड़ी भारी भूल होगी।

हम 'न कुछ' को भावुकतामयी दृष्टि से देखकर तथा उसे उधार ली हुई शब्दावली में व्यक्त करके 'बहुत कुछ' प्रमाणित करने की चेष्टा करने के पक्षपाती नहीं है। हमारे इस कथन का केवल इतना ही अर्थ है कि द्विवेदी जी के हृदय मे काव्य-भावना आरम्भ से ही थी और यदि उन्हें भाषा-निर्माण के कार्य मे न पड़ना होता तो वे एक उच्च कोटि के कवि होते। द्विवेदी जी का कवि उनके समीक्षक से कही अधिक श्रेष्ठ था। परन्तु परिस्थितियो ने तथा उनकी जन-कल्याण की पूत-प्रेरणा ने उनके समीक्षक को हठात् अधिक प्रबल कर दिया।

चाहे द्विवेदी जी ने छन्दो के प्रदर्शन के लिए लिखा हो, चाहे भाषा के नमूने के लिए, अथवा केवल मनोरंजन के लिए किसी संयोगप्राप्त विषय पर लेखनी चलाई हो, उनके समस्त काव्य मे एक भावना निरन्तर पाई जाती है। कभी हम उसे स्पष्ट रूप से व्यक्त हुआ पाते है, कभी केवल उसका आभास-मात्र मिल सकता है, और कभी वह भी ओझल-सा होने लगता है; परन्तु ऐसे स्थलो पर भी उनके काव्य के वातावरण में वह इस प्रकार घुली-मिली रहती है कि यदि हम उनके कवि के व्यक्तित्व से परिचित हो तो उसके समझने में भूल नहीं कर सकते। वह भावना उनकी उस कविता में जो उन्होने २४ वर्ष की अवस्था में छपाई थी, सबसे पहले व्यक्त हुई है। कितनी छोटी अवस्था में हम उन्हें कहते पाते हैं—

बाल्यावस्था आदि दै कछु न भलाई कीन ।
काह कहहुँ करणी कुटिल जप-तप-कर्म-विहीन ।।
हे विधि अब मेरी दशा ह्वोवैगी धौं कौन।
नीच मीच मुख मलिन खल महापतित अघ-भौन ।।

ऐसा जान पड़ता है कि यह व्यक्ति आयु से पहले ही वृद्ध हो चला है। सहसा विश्वास नहीं होता कि ये भाव वास्तव मे लेखक के हृदय से प्रसूत हुए हैं अथवा उसने पढ़-लिखकर, सुन-सुनाकर कविता करने के लिए लिख डाले हैं। जो भी हो, इसमें संदेह नहीं कि द्विवेदी जी ऐसे ही वैराग्य-पूर्ण, भक्ति-भावपूर्ण वायुमण्डल में पले थे, और उस वायुमण्डल की आस्तिकता उनके अणु-अणु में परिव्याप्त हो गई थी। यही भक्ति-वैराग्य-पूर्ण शान्त-भावना द्विवेदी जी के काव्य का स्थायी भाव है, यही उसका प्रधान रस है। पर न तो द्विवेदी जी का काव्य भक्तो के पारायण का विषय हो सका और न उनका जीवन भक्तों की सूची में आ सका। हमने प्राचीन भक्तों की जीवनियाँ पढ़ी है, प्रायः सभी मे यह पाया जाता है कि जो कल अत्यन्त विषयासक्त, लम्पट और दुराचारी था वही आज किसी आकस्मिक घटना के प्रतिघात से भक्तो की माला का सुमेरु हो गया। द्विवेदी जी के जीवन में ऐसी कोई घटना नही हुई; इसलिए उनकी भक्ति और वैराग्य-भावना केवल एक आस्तिक हिन्दू-गृहस्थ की भक्ति होकर रह गई, जो वैराग्य को सराहते हुए भी, ससार को माया-जाल कहते हुए भी उससे दूर नहीं भागती। इसी लिए उनकी भक्ति मे तीव्रता और गहनता की कमी है।

द्विवेदी जी ने लिखा था—

कब मैं मन धरि ध्यान शुचि जाय गुहा गम्भीर।
शिला बैठि सब कहहुँगो तुमसन अपनी पीर।

परन्तु नवयुवक इस संकल्प को अपने मन में जमा नही सका; और उसे—

चली कली-सी सुसहेट पीय की।
सराहती तीय उछाह हीय की।।
नचावती नैन छकावती सखी।
गई छबीली न कहूँ किहूँ लखी।।

ने मुग्ध करके रूप और रग के चटकीले काव्य-मय जगत् में बाँध लिया। यद्यपि वह अपने मन को उद्बोधन दे चुका है कि 'अजहूँ निश्चलशान्तचित मोह निशा तें जागि,' तथापि वह —

अधखुली पलकैं अलकैं घनी,
उर उतंग अनंग सनी अनी।

ललित अंग सुरंग धुरंग हैं;
गति बसी जन सीव मतंग हैं ।।

की ओर से अपनी आँखें नहीं मोड़ सकता। सौन्दर्य का संसार युवक के मन को आर्कषित करता ही है। हमारे बीच के पूर्वज उस सौन्दर्य का उपभोग करते तो थे, पर इसलिए नहीं कि वह वास्तव में उपभोग्य है, वरन इसलिए कि वे उसका लोभ संवरण करने में अपने को असमर्थ पाते थे; और जहाँ उन्हें ऐसा सामर्थ्य प्राप्त हुआ, अर्थात् जैसे ही उनकी इन्द्रियों का सामर्थ्य घटा कि वे अपने उपभोग, उपभोग्य और स्वयं भोक्ता से घृणा करने लगते थे। द्विवेदी जी भी हमारे उन्ही पूर्वजों की श्रेणी में है; और यह पूर्वजों की श्रेणी द्विवेदी जी की पीढ़ी तक ही सीमित नहीं रह गई, उसकी परम्परा आज भी चल रही है। इस प्रकार द्विवेदी जी क काव्य में जिस मनोवृत्ति की व्यंजना है वह हमारे समाज के व्यक्तिगत जीवन में एक प्रकार का स्थायित्व-सा पा चुकी है।

भोग और वैराग्य की इन परस्परविरोधी भावनाओं में द्विवेदी जी ने सदैव दूसरी को प्राधान्य दिया है, इसमें सन्देह नहीं। जिस प्रकार राधा-कृष्ण की नग्न-रति-केलि का वर्णन करनेवाले कविवर विद्यापति भी अंततः भक्त ही थे, उसी तरह—

तरल नेत्र भृकुटी कुटिल पीन पयोधर भार,
अधरामृत हू ते व्यथा होति न करिय विचार।
रोमावलि लखि ताप पै अधिक अधिक अधिकाय।
निज कर अक्षर पंक्ति जनु लिखी मैन चितलाय ।।

लिखनेवाले द्विवेदी जी, वृद्ध होकर नही, बल्कि नई जवानी में लिखते हैं—

निरमल गृह अति शुभ्र अरु तरुणी भोग-विलास।
अंग अनूपम बहुरि जो जग सुखदायक भास ।।
इन सबही को जानियो प्रेमतंतु कर जाल।
कामी कृमि फँसि जासु तें तलफत दुखित विहाल ।।

परन्तु—

केश मुक्त उर बिच पतित किंचित मुकुलित नैन।
परम रम्य मुसुकानि मृदु प्यारे कोमल बैन ।।

को देख-सुनकर—साक्षात् सौन्दर्य का गतिमय—प्राणमय चित्र सामने पाकर किस युवक का हृदय आन्दोलित न होगा। द्विवेदी जी ने स्पष्ट शब्दो में इस सत्य को स्वीकार किया है—

कठिन स्तन नव चारु मुख रे मन लख अकुलात।
जो चाहत ऐसहि प्रिया करु तप काह सिहात ॥
कटि केहरि कमनीय विधु—आनन रूप रसाल।
प्राप्त जाहि सुन्दर नवल ताहि स्वर्ग सब काल ॥

वे तो यहाँ तक स्वीकार करने को तैयार है कि—

या संसार असार मे चतुरन कहँ गति दोय।
तत्त्व ज्ञान अमृत सुदृक पान करत नर कोय ॥
नातर मदन विलासिनी जघन अंग सुकुमार।
परसि लहत सुख द्वै विहति जग न आन आधार ॥

परन्तु उनकी यह भावना स्थायी नहीं है, वे जानते हैं कि—

मोह अंध मदग्रस्त जब मदन हाथ बिकि जात।
सकल विश्व तब नारिमय दशहूँ दिशा दिखात ॥

उन्हें अपने चित्त पर विश्वास है। भले ही वह क्षणिक मोह में पड़कर भ्रम में पड़ जाय, अन्त को तो वह वहीं टिकेगा जहाँ उनके अन्तरतम की कोमल भावनाये विश्राम पाती हैं। इसी लिए वे ललकार कर कहते है—

निज कोदंड चढाय किमि ठनकारत तू मैन।
सिर धुनि धुनि बोलत वृथा कोयल हू मृदु बैन ॥
री कटाक्ष चंचल कहाँ मुग्धे पुनि पुनि मार।
चित्त शरण भगवंत की गह्यो विनाश विकार ॥

'स्नेहमाला' के शृंगारप्रधान वातावरण में भी वैराग्य की एक हलकी-सी छाया बराबर परिलक्षित होती है, जो अन्त तक आते आते स्पष्ट रूप में व्यक्त हो जाती है। कवि ब्रह्म के एकत्व के दर्शन की आकांक्षा करता हुआ कहता है—

कृपा तिहारी के बिना सो मिलि सबहि सकैन।
विश्व-विमोहन एक रस श्रीपति सुखमा ऐन।

'स्नेहमाला' के ५ वर्ष पहले द्विवेदी जी ने श्री 'महिम्नस्तोत्र' का अनुवाद किया। उनकी भक्तिपूर्ण मनोवृत्ति का यह स्पष्ट प्रमाण है। परन्तु ठीक उसी के साथ—केवल एक मास बाद 'ऋतुतरंगिणी' की रचना हुई है। 'गंगा-लहरी' और 'देवीस्तुतिशतक' भी लगभग इसी काल की रचनायें है। इन रचनाओं को देखकर ऐसा लगता है कि द्विवेदी जी के मन के भीतर भक्ति और शृंगार, वैराग्य और भोग में पारस्परिक संघर्ष हो रहा था। उनकी ऐंद्रियिक भावना प्राचीन काव्यों और जगत् के सौन्दर्य से प्रेरणा पाकर उन्हें काव्य के चिरन्तन भाव-शृंगार की ओर आकर्षित

करती थी, किन्तु धार्मिक संस्कार और स्वाध्याय उस भावना को दबाने का प्रयत्न करते थे। उनकी काव्य-प्रवृत्ति घोर वैराग्य और गम्भीर भक्ति में क्यों नही परिणत हो सकी, इसका कारण हम ऊपर दे चुके हैं। साथ ही वह शृंगार मे भी स्थिर न रह सकी और इसके कारण परिस्थितियों ने उपस्थित कर दिये। 'काव्यमंजूषा' की कविताओं को देखकर हम इसे स्पष्ट-रूप से समझ सकते हैं। काव्य की भाषा बदलने के पहले ही काव्य का विषय बदलने लगा। काव्य में शृंगार हेय समझा जाने लगा। और यह स्वाभाविक ही था, क्योंकि जिस समय—

लोचन चले गये भीतर कहँ कंटक सम कच छाये।
कर में खप्पर लिये अनेकन जीरण पट लटकाये।
मांसविहीन हाड़ की ढेरी भीषण भेष बनाये।
मनहुँ प्रबल दुर्भिक्ष रूप बहु धरि विचरत सब पाये।

यह हालत हो, उस समय कामिनी के कुन्तल-कुच-कटि का वर्णन करना घोर निर्लज्जता है—कवि के उन्नत आदर्श से पराङ्मुख होना है—

प्रिये ! प्रिये ! कहि कंठ लगावहु जिनको अति सनमानी।
उन समान लाखौं अनाथिनी तिया नैन भरि पानी।
तजि घर-द्वार अहार देत बहु बोलत गद्गद बानी,
तिनकी ओर तनिक तो चितवहु करुणा कहाँ भुलानी।

जैसी कवितायें लिखना वह ऊँचा आदर्श है जो कवि को व्यक्तिगत भावनाओं से ऊँचे उठाकर उसे जन-जन के—समूह के—मनोविकारो को अपनाकर व्यक्त करने की प्रेरणा देता है। जिस समय द्विवेदी जी लिखते हैं—

भई भर्तृहीना जे नारी तिनकी क्लेश-कहानी।
सुन पत्थर हू फटै, और की गति को कहै बखानी॥

उस समय उनकी अभिव्यक्ति के प्रकार को भले ही इतिवृत्ति-मय कहा जा सके, काव्य की कोमल भावना से शून्य होने का आरोप उन पर नही लगाया जा सकता। जो धार्मिक-प्रवृत्ति यौवन के मदमाते झोंको को सहती हुई अपने पैर जमाये रही वही लोक-जीवन की त्राहि त्राहि सुनकर करुणा बनकर फूट पडी। वही छंदों में गुथकर कभी बाल-विधवाओं के, कभी कान्यकुब्ज-कन्याओ के, कभी नागरी के, कभी दुर्भिक्ष-पीडितों के और कभी कुल मिलाकर दयनीय भारतीयो के असहाय करुणा-विलाप के रूप में प्रकट हुई है। उसी करुणा ने आज की समीक्षा में 'इतिवृत्तात्मकता' का नाम पाया है। इसी जन-समाज की करुणा को अपनाकर मैथिलीशरण गुप्त आदि कवि हो गये, परन्तु द्विवेदी जी कवि न हो सके। उनके कवि न होने का वही कारण है जो औरो के कवि हो सकने का है। यह कहानी सर्वविदित है, फिर भी हम यहाँ उसे दुहराना आवश्यक समझते हैं, क्योंकि उसी

में द्विवेदी जी का कवि, जो विभिन्न भावनाओं के साथ संघर्ष करता हुआ एक निश्चित दिशा की ओर अग्रसर हो रहा था, अपने व्यक्तित्व को लीन करता हुआ दिखाई देता है।

द्विवेदी जी की कविता के लिए इतिवृत्तात्मकता का आरोप नया नहीं है। यह आरोप तो उतना ही पुराना है, जितनी पुरानी उनकी यह नये प्रकार की कविता है। काव्य-जगत् में यह एक नवीन युग का प्रवर्तन था। द्विवेदी जी ने मध्यकाल से चली आती हुई काव्य की प्रायः समस्त परम्पराओं को छिन्न-भिन्न कर दिया। काव्य का विषय और काव्य का स्वरूप—भाषा-शैली और छंद—दोनों बदल गये। क्रान्ति को सहन करने की क्षमता बहुत कम व्यक्तियो में होती है। जिनमें यह क्षमता न थी वे द्विवेदी जी से लोहा लेने को तैयार हो गये। इस समय भी द्विवेदी जी यदि भवभूति का आदर्श मानकर यह सतोष कर लेते कि इस अनंत काल में और विस्तृत धरा पर कभी न कभी कहीं न कहीं कोई समान-धर्मा उत्पन्न होकर मेरे काव्य की सराहना करेगा ही तो वे अपने कवि की रक्षा कर लेते। परन्तु उन्होंने कवि की अमरता को ठुकरा दिया। कवि-कर्म को छोड़कर उन्होने कविता के नवीन आदर्शों का विरोध करनेवालों से निपट लेने की ठान ली। यहीं उनके कवि का उपराम होता है और उनका दर्शन हमें उग्र समीक्षक, व्यंग्य-प्रहारक और सफल सेनानी के रूप में होता है। अपनी काव्य-भावनाओं को उन्होने सदा के लिए सुलाकर औरों का मार्ग प्रशस्त कर दिया; और उन परिस्थितियों का निर्माण कर दिया जिनमें हमारी आधुनिक काव्य-भावना पूर्णरूप से व्यक्त हो सकी।

परन्तु जिसके हृदय में वास्तविक काव्य का बीज अंकुरित हो चुका था उसके लिए कविता से एकदम संन्यास लेना संभव नहीं था। केवल उसकी अभिव्यक्ति का ढंग बदल गया। जो स्निग्धता और कोमलता उनकी विनय और करुणापूर्ण कविताओं में पाई जाती है वही अब कटु कटाक्षों और तीव्र व्यंग्यों में परिणत हो गई। खीझकर उन्हें लिखना पड़ा—

शुद्धाशुद्ध शब्द तक का है जिनको नही विचार।
लिखवाता है उनके कर से नये नये अखबार।।

(विधि-विडम्बना)

सती हुई क्या कवि कालिदास के, शरीर के साथ तभी अनाथ हो?
विलुप्त कि वा भवभूति-संग ही हुई मही से अवलम्ब के बिना?

(कविते!)

अथवा

अन्य देश भाषा का ज्ञान; कालकूट के घूँट समान;
स्वयं मातृ-भाषा भी जिनको देख देख घबड़ाती है।

भाड़े पर रख विज्ञ विशेष,
लिखवाते हैं जो निज लेख,
ग्रन्थकार पदवी उनको ही दौड़ दौड लिपटाती है।

(ग्रन्थकार)

ऐसी कविताओं में द्विवेदी जी का व्यंग्य देखने योग्य है--कभी सीधा, कभी तिरछा, कभी हलका, कभी गहरा। 'ग्रन्थकार' व्यंग्य से भरा पड़ा है। 'वलीवर्द' से एक उदाहरण लेते है—

धनी पुरुष गद्दी के ऊपर धोती भर कटि से लिपटाय,
तुंदिल तनु पर हाथ फेरता रहता है घमंड में आय।
वृषभराज! तुम भी निज थल पर झूल पीठ परते लटकाय;
पूँछ फिराते हो शरीर पर बैठे ही बैठे सुख पाय।

प्रस्तुत के साधारण वर्णन के बहाने अप्रस्तुत की कैसी कठोर विगर्हणा की गई है!

इतनी मुँहफट बात कहनेवाले के मन में जो गहरी चोट है उसका अनुमान किया जा सकता है। किन्तु सदैव खरी-खोटी सुनाकर द्विवेदी जी अपने मन को क्षुब्ध ही करते रहे हों, यह बात नहीं है। क्षोभ के बीच बीच उनके उस विनोद के भी दर्शन हो जाते हैं जो विरोधी को मूर्ख बनाकर अट्टहास कर उठता है और भीतर द्वेष रखकर भी ऊपर से प्रसन्नता प्रकट करता है। 'टेसू की टाँग' या 'गर्दभ-काव्य' इसी के उदाहरण हैं; जैसे—

गंदा भर भई गंदा घर, चादर चिथडों की दुस्तर।
चने पड़े उस पर चुरमुरें, बोलो लड़को हिप हिप हुर्रे।

द्विवेदी जी ने जिस परिस्थिति में लिखा था, उसमें निर्दोष व्यंग्य लिख सकना प्रायः संभव नहीं था। कहीं कहीं उनके व्यंग्य में तीव्रता की कमी अवश्य है, परन्तु उसमें भी प्रसंग मिलाने पर कटुता का आभास मिल ही जाता है। 'जम्बुकी न्याय' की टेक--

यह सुन बुड्ढा जम्बुक बोला, सब बातों को उसने तोला।
"वाह न अब कुछ बाक़ी रहा। खूब कहा जी खूब कहा।"
तब कुनबे के जम्बुक सारे, खड़े होगये न्यारे न्यारे।
"हुआ हुआ जी खूब हुआ"—कह बुड्ढे का क़दम छुआ॥

में काफ़ी तरल विनोद है। इनकी व्यक्तिगत आक्षेपों से रहित समाज-सुधार-सम्बन्धी कविताओं में जो व्यंग्य हैं उन्हें हम सुन्दर मान सकते हैं; जैसे—

ज़रा देर के लिए समझिए आप षोडशी क्वारी हैं।

× × ×

मान लीजिए नयन आपके कानों तक बढ आये हैं
पीन पयोधर देख आपके कुंजर-कुभ लजाये हैं। (ठहरौनी)

मार्गनिर्माणकर्त्ता सेनानी के कठोर कार्य-काल मे भी द्विवेदी जी की कोमल काव्य–भावनायें यदा-कदा किसी न किसी बहाने से अभिव्यक्ति पाने की चेष्टा करती रही है। सन् १९०२ में उन्होंने 'कुमारसभवसार' लिखा। महाकवि कालिदास के कुमारसंभव के प्रथम पाँच सर्गों का अत्यन्त प्रवाहयुक्त शैली में अनुवाद करते हुए द्विवेदी जी ने इसकी रचना की है। साथ ही समय समय पर वे प्रसिद्ध चित्रकार रविवर्मा के चित्रों पर शृंगारमयी कवितायें लिखते रहे हैं। यद्यपि ये कवितायें अधिकतर वर्णनात्मक है, फिर भी लेखक की जान-बूझ कर दबाई हुई काव्य-प्रवृत्ति पर इनसे पर्याप्त प्रकाश पड़ता है।

## काव्यभाषा

सन् १८८९ मे 'विनयविनोद' के प्रकाशन से लेकर सन् १८९२—'देवी-स्तुतिशतक' के प्रकाशन—तक द्विवेदी जी ने केवल व्रजभाषा में कविता लिखी। १९०२ में 'काव्यमंजूषा' छपी थी। इसमे १८९७ से लेकर १९०२ तक की कवितायें संगृहीत हैं। 'काव्य-मंजूषा' मे व्रज और खड़ी बोली दोनों की कवितायें हैं। सन् १९०० द्विवेदी जी की काव्य-भाषा का परिवर्तन केन्द्र है। अप्रैल १९०० में प्रकाशित 'कृतज्ञता-प्रकाश' कविता खडी बोली मे नही है, किन्तु १९ अक्टूबर के श्री वेंकटेश्वरसमाचार मे प्रकाशित 'वलीवर्द' शीर्षक कविता खड़ी बोली की है। १९ नवम्बर सन् १९०० के 'हिन्दी-वगवासी' में प्रकाशित 'मांसाहारी को हंटर' फिर व्रज-भाषा में है, परन्तु इसी महीने की 'सरस्वती' में उन्होंने 'द्रौपदी-वचन-बाणावली' खड़ी बोली में लिखकर छपाई। इसके बाद की जितनी भी कवितायें छपी हैं, एकाध को छोड़कर जो व्यंग्य और कटाक्ष के लिए लिखी गई हैं, सबकी सब खड़ी बोली में हैं।

व्यवस्थित रूप से खड़ी बोली में लिखने के पहले जितनी कवितायें छपी हैं उन्हें हमने स्थूलरूप से 'व्रज-भाषा' के अंतर्गत रक्खा है। वास्तव मे व्रज-भाषा का काव्यमय निखरा हुआ रूप उनमें नहीं मिल सकता। इसके कई कारण हैं। एक तो व्रज-भाषा का कोई सर्वसम्मत रूप सामने था ही नहीं, जिसे आदर्श बनाकर काव्य-निर्माण किया जाता, इसी लिए छंदों और विशेषकर तुकों में सटीक बैठाने के लिए शब्दों के मनमाने रूप कर लिये जाते थे। साथ ही द्विवेदी जी बहुधा संस्कृत के वृत्तो में लिखते थे, जिससे यह कठिनाई और भी बढ़ गई थी। दूसरे द्विवेदी जी ने प्रायः संस्कृत के काव्यो के अनुवाद किये है। अतः उनमें भाषा की वह सफ़ाई नहीं आ सकी जो उनकी मौलिक रचनाओं में है।

यहाँ पर एक बात अवश्य ध्यान देने की है, और वह यह कि द्विवेदी जी

ने खड़ी बोली का नेतृत्व करने के पहले भाषा के सुधार और मार्जन की ओर ध्यान ही नही दिया था। उनकी जो कवितायें खड़ी बोली में नहीं है उनके कुछ नमूने लेकर उक्त कथन को प्रमाणित किया जा सकता है—

परम विषय यह विषय है जिन आलम्बन कीन।
तिन सब भाँति बिगारेऊ सके न करि आधीन ॥

(विनयविनोद—१८८९)

छाये मेघ चहूँ दिशानि लखिकै श्यामा ललामा महा।
घोरारण्य मझार श्याम हँसिकै हो गेह जैयौ कहा।
प्यारी आयसु पाय जाय हरि के संकेतित-स्थान में।
कालिंदी वर कूल केलि करिही आनन्द पागे रमे।

(विहारवाटिका—१८९०)

विधाता है कैसो रचत त्रैलोकै किमिसुई।
धरे कैसी देही सकल किय वस्तू निरमई।

(श्रीमहिम्नस्तोत्र)

'ऋतुतरङ्गिणी', 'श्रीगगालहरी', और 'देवीस्तुतिशतक' की भी भाषा इसी प्रकार की है। 'काव्यमजूषा' में द्विवेदी जी की व्रज-भाषा और खड़ीबोली दोनों की कवितायें हैं। व्रज-भाषा की कविताओ के विषय मे यहाँ भी कोई नवीन बात नहीं मिलती। किन्हीं किन्हीं कविताओं से यह अवश्य सूचित होता है कि किस प्रकार धीरे धीरे द्विवेदी जी की काव्य-भाषा व्रज से खड़ी बोली की ओर खिसकती आ रही है। २९ अगस्त १८९८ के हिन्दी-वंगवासी में प्रकाशित 'गर्दभ-काव्य' से हम दो-एक उदाहरण लेते हैं—

हरी घास खुरखुरी लगै अति भूसा लगै करारा है।
दाना भूलि पेट यदि पहुँचै, काटै अस जस आरा है।
× × × ×
शिशिर वसत हिमंत एक नहिं ग्रीषम हमको प्यारा है।
तपती भूमि गाँव के बाहर बरफ़िस्तान हमारा है।

जहाँ 'अस', 'जस' जैसे प्रयोग व्रजभाषा की अस्थिरता प्रदर्शित करते हैं, वहाँ 'हमको' जैसे प्रयोग और तुकांत का आकारांत खड़ी बोली की ओर सकेत करता है।

जैसा कि ऊपर कहा गया है १९०० के बाद की लिखी हुई प्रायः सभी कवितायें खड़ी बोली की हैं। 'द्रौपदी-वचन-वाणावली' खड़ीबोली की कदाचित् पहली कविताओं में से है, इसी लिए उसमें कहीं कहीं व्रजभाषा का आभास मिल जाता है, जैसे—

धर्मराज से दुर्योधन की इस प्रकार सुनि सिद्धि विशाल।
चिंतन कर अपकार शत्रु-कृत, कृष्णा कोप न सकी सँभाल।

'विधि-विडम्बना' (१९०१) की भाषा में भी खड़ी बोली भली भाँति नहीं निखर पाई है, जैसे—

कपिल कणाद, पतंजलि, गौतम, व्यास आदि वर विज्ञानी।'
जिनकी कीर्ति-ध्वजा अभी तक सतत फिरै है फहरानी।
उनको भी तूने क्षणभंगुर किया, विवेक विहाय;
दिखलावे हम तेरी किन किन भूलो का समुदाय?

'हे कविते!' में भी यही बात पाई जाती है। वार्णिक वृत्त भी इसका एक कारण है, जैसे—

सदा समस्या सबको नई नई; सुनाय कोई कवि पाय पूर्तियाँ।
तुझे उन्हीं मे अनुरक्त मान, वे, विरक्त होते नहि; हा रसज्ञता।

परन्तु शैथिल्य के होते हुए भी इसी समय से द्विवेदी जी की कविता की भाषा में परिमार्जन और प्रवाह आरम्भ हो जाता है। 'कुमारसंभवसार' यद्यपि अनुवाद है, फिर भी उनके पिछले अनुवादो से उसकी भाषा कही अधिक प्रांजल और प्रवाहयुक्त है। 'तिससे' जैसे एकाध प्रयोग अवश्य कहीं कही मिल जाते है, पर संस्कृत-पदबहुल होते हुए भी उसमें भाषा के उत्तरोत्तर प्रौढ़ होने के लक्षण मिलते हैं, जैसे,—

दल लेकर जिसके हुई मुदित सुरबाला,
नन्दन-वन उसने वही काट सब डाला।
दृग-अश्रुधार-संसिक्त-चमर कर धारी,
करती है उस पर पवन अमरपुर-नारी।

फुटकर रचनाओं में द्विवेदी जी की उस प्रौढ़ खड़ी बोली के दर्शन होते हैं जो उन्होंने काव्य-भाषा के आदर्श के रूप में उपस्थित किया था—

हिन्दू मुसलमान ईसाई यश गावें सब भाई भाई।
सबके सब तेरे शैदाई फूलो फलो स्वदेश।
इष्ट देव आधार हमारे, तुम्हीं गले के हार हमारे।
भुक्ति मुक्ति के द्वार हमारे, जै जै जै जै देश।

(१९२०)

× × ×

हिन्दी ही नहीं, सस्कृत में भी द्विवेदी जी ने अपनी वाणी का प्रसाद वितरण किया था। उनकी संस्कृत-रचनाये हिन्दी-पत्रो के अतिरिक्त 'सस्कृत-चन्द्रिका' जैसे काशी से प्रकाशित होनेवाले सस्कृत के प्रमुख पत्र में ससम्मान स्थान पाती थी। उनकी संस्कृत शुद्ध और काव्योचित थी। एक उदाहरण देखिए—

काश्चित्तया सुनयनाः सुरनिम्नगादि—
स्नानच्छलेन युवकैः सह संगमाय,

ईयुर्मनोरथशतं हृदि धारयन्त्यः
संकेतितस्थलमनगनिपीडितांग्यः।

## इतिवृत्तात्मकता

चारो ओर के वातावरण का प्रभाव कवि पर अवश्य पड़ता है। जब वातावरण मे गद्यात्मक भावनाये प्रबल होती हैं तब प्रयत्न करने पर भी काव्य मे उन्हें नही बचाया जा सकता। उदाहरणार्थ हमारे बीसवीं सदी में बने हुए काव्यों या महाकाव्यों में से ऐसा एक भी नही है जिसमें गद्यात्मक भावनाओ की प्रचुर मात्रा न हो। यहाँ तक कि जिन कवियों को गद्यात्मक भावनाओं से चिढ़-सी है वे भी मौक़ा पाते ही 'पाषड-प्रतिषेध' या—'हँसे वे हमारे इस झुकते प्रणाम पर' जैसी गद्यमय पद्य लिखने से नहीं चूकते। इधर अनुभूतिवाद और यथार्थवाद के प्रभाव से तो अब प्राय: 'गीत गद्य' लिखने की प्रथा चल पड़ी है। और आज का विचारक ऐसे गीतों में ही कला के मूलतत्त्वो का अन्वेषण करता है, पर यदि विचार किया जाय तो ज्ञात होगा कि बीसवी सदी के आरम्भ मे बनी हुई कवितायें इसी इम्प्रेशनिज्म या रियलिज़्म के अनगढ़ रूप है। उन दिनों समाज-सुधार, कुरीति-निवारण, स्वदेशी-प्रचार, हिन्दी-प्रेम आदि भावनायें हिन्दू-जीवन से ऐसी सम्बद्ध हो रही थी, और घरे-बाहरे सर्वत्र उनकी ऐसी चर्चा थी कि कवि अपने को इनसे अलग रखकर अनाम-अरूप कला की आराधना करने में स्वयं को असमर्थ पाता था। अतः उन दिनो की कविताओ में यदि हमें इति-वृत्तात्मकता का प्राचुर्य मिले तो यह स्वाभाविक ही है। पर जिस व्यक्ति ने अपनी कोमल-से कोमल भावनाओ को हमारी भाषा के लिए, हमारे हित के लिए, भीतर ही भीतर घुटकर मर जाने दिया और कवियों की अमरता को ठुकराकर एक सेनानी की मृत्यु से मरना स्वीकार किया, उसकी व्यक्त, अर्द्धव्यक्त और अव्यक्त भावनाओं को "बातों के सग्रह" या "इतिवृत्तात्मक" जैसे स्थूल शब्द से याद करना घोर 'इतिवृत्तात्मकता' का परिचय देना है।

हमारे साहित्य के इतिहास अभी तक अधूरे है; उनके निष्कर्ष भी एक-पक्षीय तथा विवादास्पद हैं। सन्तोष यही है कि कविताप्रेमी कविता पढ़ने के लिए उन तथाकथित इतिहासो की सहायता लेना आवश्यक नहीं समझते। जब पुराने कवियों की 'रचनाओं' को 'दिमागी ऐयाशी' कहकर बदनाम करने-वाले भी जनता मे उसी प्रकार की—दिमागी ऐयाशी से भरी हुई—तुकबन्दियाँ सुनाकर वाहवाही लूट सकते है तब आचार्य द्विवेदी की ये रचनाये, जिनमें हिन्दी और भारतीयता के प्रति अटल अनुराग और तप की झाँकी मिलती है, जनता का कण्ठहार बनेंगी, इसमें सन्देह नही किया जा सकता।

—उमेशचन्द्र मिश्र

# विषय-सूची

## प्रथम खण्ड


| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—विनयविनोद | ... | ... | ... | १-१५ |
| २—विहारवाटिका | ... | ... | ... | १९-३४ |
| ३—स्नेहमाला | ... | ... | ... | ३५-५० |
| ४—श्रीमहिम्नस्तोत्रम् | ... | ... | ... | ५१-७४ |
| ५—ऋतुतरंगिणी | ... | ... | ... | ७५-११० |
| ६—श्रीगंगालहरी | ... | ... | ... | १११-१३८ |
| ७—देवीस्तुतिशतक | ... | ... | ... | १३९-१६० |
| ८—काव्य-मञ्जूषा | ... | ... | ... | १६१-३०२ |
| (१) शिवाष्टकम् | | ... | ... | १६५ |
| (२) प्रभातवर्णनम् | | ... | ... | १६८ |
| (३) अयोध्याधिपस्य प्रशस्तिः | | ... | ... | १७१ |
| (४) भारत-दुर्भिक्ष | | ... | ... | १७४ |
| (५) त्राहि ! नाथ !! त्राहि !!! | | ... | ... | १७७ |
| (६) कान्यकुब्जलीलामृतम् | | ... | ... | १८१ |
| (७) समाचारपत्र-सम्पादकस्तवः | | ... | ... | १९२ |
| (८) नागरी ! तेरी यह दशा !! | | ... | ... | १९७ |
| (९) सूर्यग्रहणम् | | ... | ... | २०० |
| (१०) बालविधवाविलाप | | ... | ... | २१० |
| (११) गर्दभकाव्य | | ... | ... | २१६ |
| (१२) आशा | | ... | ... | २१८ |
| (१३) प्रार्थना | | ... | ... | २२२ |
| (१४) मेघमालां प्रति चन्द्रिकोक्तिः | | ... | ... | २२७ |
| (१५) कथमहं नास्तिकः | | ... | ... | २३४ |

(१६) नागरी का विनयपत्र ... ... २४१
(१७) सुतपञ्चाशिका ... ... २४६
(१८) स्वप्न ... ... २५२
(१९) मेघोपालम्भः ... ... २५६
(२०) शरत्सायंकाल ... ... २५९
(२१) श्रीधरसतक ... ... २६१
(२२) प्लेगस्तवराजः ... ... २६२
(२३) अयोध्या का विलाप ... ... २६७
(२४) कृतज्ञताप्रकाश ... ... २७०
(२५) वलीवर्द ... ... २७३
(२६) शेख़ सादी की उक्तियाँ ... ... २७६
(२७) मांसाहारी को हंटर ... ... २७८
(२८) द्रौपदीवचनवाणावली ... ... २८२
(२९) काककूजितम् ... ... २८५
(३०) विधिविडम्बना ... ... २८८
(३१) हे कविते ! ... ... २९१
(३२) ग्रंथकारलक्षण ... ... २९५
(३३) सेवावृत्ति की विगर्हणा ... ... ३००

## द्वितीय खण्ड

१—कुमारसम्भवसार ... ... ३०३
२—फुटकर रचनायें ... ... ३५७
(१) कोकिल ... ... ३५७
(२) वसन्त ... ... ३५८
(३) ईश्वर की महिमा ... ... ३६०
(४) भारत की परमेश्वर से प्रार्थना ... ... ३६१
(५) सरस्वती की विनय ... ... ३६३
(६) जन्मभूमि ... ... ३६५
(७) स्वदेशी वस्त्र का स्वीकार ... .. ३६८
(८) श्री हार्नलीपञ्चक ... ... ३७०

| | | | |
|---|---|---|---|
| (९) विचार करने योग्य बातें | ... | ... | ३७१ |
| (१०) ग्रंथकारों से विनय | ... | ... | ३७३ |
| (११) रम्भा | ... | ... | ३७५ |
| (१२) कुमुदसुन्दरी | ... | ... | ३७७ |
| (१३) महाश्वेता | ... | ... | ३७९ |
| (१४) महिलापरिषद् के गीत | ... | ... | ३८१ |
| (१५) वन्दे मातरम् | ... | ... | ३८३ |
| (१६) उषास्वप्न | ... | .. | ३८४ |
| (१७) सरगौ नरक ठेकाना नाहिं | ... | ... | ३८७ |
| (१८) प्यारा वतन | ... | ... | ३९० |
| (१९) जम्बुकी न्याय | ... | ... | ३९३ |
| (२०) गौरी | ... | ... | ४०४ |
| (२१) आर्यभूमि | ... | ... | ४०६ |
| (२२) शहर और गाँव | ... | ... | ४०९ |
| (२३) शरीररक्षा | ... | ... | ४१४ |
| (२४) गंगा-भीष्म | ... | ... | ४१४ |
| (२५) कर्तव्यपञ्चदशी | ... | ... | ४१७ |
| (२६) कवि और स्वतंत्रता | ... | ... | ४२० |
| (२७) देशोपालम्भ | ... | ... | ४२१ |
| (२८) कान्यकुब्जअबलाविलाप | ... | ... | ४२४ |
| (२९) टेसू की टाँग | ... | ... | ४२८ |
| (३०) ठहरौनी | ... | ... | ४३४ |
| (३१) प्रियंवदा | ... | ... | ४४० |
| (३२) इन्दिरा | ... | ... | ४४२ |
| (३३) सन्देश | ... | ... | ४४४ |
| (३४) विवाह-सम्बन्धी कवितायें | ... | ... | ४५१ |
| (३५) भारतवर्ष | ... | ... | ४५३ |
| (३६) मेरे प्यारे हिन्दुस्तान | ... | ... | ४५४ |


---



स्वर्गीय आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी

# विनयविनोद

(सन् १८८९ मे पहले-पहल प्रकाशित)

## दोहा

विश्वाधार विशुद्ध विभु विश्वम्भर वरगीत।
विमल विमोह विनाशकर विगतिविकार विनीत ।।
निराकार नर-केशरी केशव करुणाकन्द।
नमो निरंजन ब्रह्म शुचि सुखद सच्चिदानन्द ।।
बुधजन मत्सर-ग्रस्त सब श्रीनि मदवन्त।
नवल सुभाषित अपर किमि सुनहि भयौ इमि अन्त ।।
सुजन जगत उत्पत्ति ते लखि न परत कछु सार।
भय विषाद अपवाद शत कुटिल कल्मषनि भार ।।
यद्यपि पुण्य प्रयोग ते बहुतनि ते अनुकूल।
भोगत भोग अनेक विधि जो अनर्थ कर मूल ।।
दुर्गमदुर्ग विदेश भ्रमि फल पावत कछु नाहिं।
तजि स्वजाति-कुल-कानहू निष्फल सेवा जाहि ।।
काक सरिस पर-ेह हठि जात अनादर पाय।
तृष्णा तृप्त न होत तउ पाप विरति अधिकाय ।।
भूमि विदारत मूढ़ नर धनहित सहत कलेश।
सरि सरितापति तरत अरु तो त विविध नरेश ।।
मन्त्राराधन करि थकत निशा मशान गँवाय।
मिलत न एक बराटिकहु तृष्णा तरुण सुहाय ।।
लोभबंध बँधि खलनकर कटुभाषण सुनि हाय।
दहत हीय ज्वाला विषम पै मुख वचन बनाय ।।
विहसत तिन मन की कहत कर जोरत परि पाय।
आशा इमि आधीन कर नित नव नाच नचाय ।।
अति चचल जलबिन्दु जिमि कमलपात के माहि।
क्षणभंगुर यह जीव तिमि निमिप भरोसौ नाहि ।।
ताहू पै अविवेक ते रे मन भ्रमित सदाहि।
अल्प हेत हित याचना पातक करि न अघाहि ।।

भोग न भोगत भुगत ही वय इमि सकल सिराय।
तपहू तपत न वय तपत करत नित्य दुख पाय॥
काल गयो नहि वय गई शिथिल परत सब गात।
तृष्णा नहि जीरण भई वय जीरण ह्वै जात॥
मुख आकृति कछु और ही कच शित रद रद नोय।
अंग आपने नाहि पै तृष्णा तरुणी होय॥
इच्छा भोग निवृत्त भइ गयो पुरुष कर मान।
कीन त्याग मुत बन्धुजन सुहृद सुप्रान समान॥
अतिशय तनु जर्जर भयो श्रवण नयनहू दीन।
समुझि मरण भय तउ चकित अहो शरीर मलीन॥
आशा नदी विचित्र इक सुजल मनोरथ जासु।
तृष्णा उर्ध्व तरङ्ग सम कहिय अनेकन तासु॥
ग्राहवती जग प्रीति अरु तर्क विहंग अनूप।
तरुवर-धैर्य-विध्वंसिनी मोह समर के रूप॥
चिन्तातट दुस्तर परम बिन प्रयास ना पार।
योगीश्वर मन शुद्ध जिन जात न लावत वार॥
परम वि म यह विषय है जिन आलम्बन कीन।
तिन सब भाँति बिगारेऊ सकें न करि आधीन॥
अवशि तजत सो बेगिही अमित व्याधि उपजाय।
दुखप्रद भयप्रद नाशप्रद अघ ओघनि करराय॥
ब्रह्मज्ञान विवेक ते निर्मल बुद्धि मुनीश।
सकल वासना विगत हित सा त बिस्वाबीस॥
आश्रित इच्छा करत बड़ सुख संपादन हेत।
धन अप्राप्त चिन्तत अबुध काल कौर करि लेत॥
ज्योति अनन्त अखड नित गिरवर गुहा अनूप।
लाय समाधि सचेत चित ध्यावत विमल स्वरूप॥
आनन्दाश्रु सप्रेम जिन पीवत शुक पिक आदि।
धन्य धन्य तिन धन्य है सेवत ईश अनादि॥
प्रातहि उठि बहुवि करत अ म मनोरथ रोज।
धनसञ्चय क्रीड़ा सुखद नवल धाम पट खोज॥
बाद अनेकन करि करत आ क्षीण हतभाग।
सुखी पात्र सुइ अहहिं जिन हरिचरणन चित लाग॥

महादीन आधीन अति भिक्षाहित नित धाव।
उदर भरे नहिँ ताहु सन चित संतोष न पाव॥
देह एक परिजन शयन रैनि भूमि आधार।
वस्त्र जीर्ण शतखंड कृत कंथा दुख-आगार॥
विधि विहीन या विधि जऊ अधम दशा आरूढ़।
ताहूँ पै मन विषय विष हाहा तजत न मूढ़॥
मोहित होत विलोकतहि जो स्वरूप सानन्द।
सो अतिशय अपवित्र अरु सब प्रकार ही मन्द॥
कुच कठोर कुंदन कलश ग्रंथी मास मलीन।
मुख सुश्लेष्मागार तिहि हिमकर उपमा दीन॥
करिवर सिर सम कहत पुनि मलमूत्रादिक भाग।
घोर निंद्य ता कहँ कविन गुरु करि करे विभाग॥
अस्थि चर्म मज्जादिकन सुखद जानि इन माहिँ।
तहाँ रमत जे नर तिनहिँ कृमि किमि कहिये नाहिँ॥
निज न जानि असमर्थ उड़ि तीव्र अग्नि महँ धाय।
गिरत पतंग विनाशहित अंत न कछू बसाय॥
खाय सकंटक कौर जिमि मरत मीन अज्ञान।
अनजानत सेवत विषय देत आपने प्रान॥
देखि मनुज प्रत्यक्षहू करत न कछू विचार।
अहो मोह महिमा प्रबल प्रेरत विपति अपार॥
अति उतंग मेरो भवन मेरे पूत सुजान।
प्रिया परम कमनीय मम सुंदरता की खान॥
यौवन धन नव तन निरखि मूढ़ अचल अनुमानि।
हठि जग कारागार महँ परत आपदा आनि॥
क्षणभंगुर सर्वस्व लखि जिन खैचो निज हाथ।
तिनके युगपद कमल में पुनि पुनि मेरो माथ।
निज तिय दीन मलीन मुख अति जर्जर कृशगात।
व्याकुल रोदति क्षुधित बहु व्यथा न कछु कहि जात॥
तापर शिशुता जीर्णता वसनन की न सँभारि।
गहत चहत भोजन सकल इत उत भवन निहारि॥
गदगद कंठ विलोकि इमि याचत चहुँ दिशि धाय।
उदर हेत को सुजन जन बोलहिँ हाहा खाय॥

अभिमत मानसरोज कह अधम याचना नीच ।
चन्द्र चन्द्रिका सम सदा करत क्षीण जग बीच ।।
लज्जा बन बल्ली बनी खर कुठारिका सोय ।
काटत मूल समेत तें जामें फेरि न होय ।।
यह अति प्रबल विडम्बना लोक शोक की सार ।
अब कत करति निरास मुहिँ विनवहु बारंबार ।।
महानिबिड़ आरण्य जहँ मृग मृगपति गजवास ।
अपर पशूगण खग रमत नितप्रति करत विलास ।।
तहाँ जाय रहिबो भलो खैबो नव फल फूल ।
पै न दीनता दीन ह्वै करिबो मति अनुकूल ।।
भागीरथी तरंग कण शीतल सींचत ज़ाहि ।
विद्याधर मुनिवर कुशल सेवत जाहि सराहि ।।
सो सुंदर गिरिवर गुहा ना पद पायौ काहु ।
लोभ ग्रसित विचरत सबै नर नरेश अरु शाहु ।।
कंदादिक शैलादिकन कीधौ भई विनाश ।
की गिरिवर निरझर भये कीन्हा अनल प्रकाश ।।
द्रुमशाखा रसयुक्त मृदु फल अरु बल्कल दानि ।
टूटि काहु धरणी खसी समुझत लागत ग्लानि ।।
जानि यथा स्थित इन सबै नर युग नयनविहीन '
उदर दिखावत मानहति कहत बैन अति दीन ।।
या दिन लो याँचो सबहि करो न कछू विचार ।
वृत्ति मूल फल फूल की अब तू जानु अधार ।।
प्रातकाल रवि किरण सम कोमल लाले पात ।
करु शय्या अरु चलु तहाँ जहाँ ब्रह्म दरसात ।।
अति व्याकुल अविवेक तें जे नर नित्य भ्रमात ।
तिनकर कबहूँ नामहूँ भूलि न उतै सुनात ।।
प्रतिवन अति घन पल्लवनि छाये तरुवर वृन्द ।
इच्छित फल सब काल में देत लेत आनन्द ।।
ठाम ठाम सरिता निकर मधुर सुशीतल वारि ।
वेलि मृदुल कोमल नवल कीजै सेज सँवारि ।।
तऊ नीच जन धन हितै जाय धनीन दुवार ।
भोगत बहु सन्ताप अरु सहत कलेश अपार ।।

शैल शिला विस्तीर्ण सित शय्या सुखद बनाय ।
धरत ध्यान जब शुद्धचित कानन काम नसाय ॥
अपनो अपनो करि गये जे दिन माँगत खात ।
हँसि आवत तब सुमिरि तिन सकल गात पुलकात ॥
योगीश्वर निज योग बल समदरसी सब काल ।
चिदानन्द चिन्तन चतुर परत न माया जाल ॥
जिन तन मन अरपन कियो रहे ज्ञान महँ पूरि ।
तिन चरणन की रेणुका मेरी जीवन मूरि ॥
भोग रोग भय होत है कुलच्युति भय सब देश ।
मन दरिद्र बल शत्रु भय धन भय नगर नरेश ॥
रूप सुरमणी भय बहुरि शास्त्र वादभय होय ।
गुण खलभय तन कालभय कहत सदा सब कोय ॥
जो कछु या संसार महँ सबहि नित्य भय लाग ।
तीनि काल त्रिभुवन अभय केवल एक विराग ॥
जन्मतही पीछे जरा करत आक्रमण रोज ।
तब यौवन या योग तें घटत नसात मनोज ॥
वित्त लोभ सन्तोष कहँ शम सुख तरुणी भोग ।
वनभूखल विषधर निकरि नृप विपत्ति अरु रोग ॥
ग्रास कीन एकैक इमि अति दुस्तर दिन लागि ।
को जानहि को सतपुरुष बचि है यातें भागि ॥
आधिव्याधि शतशः सकल मनदुख विविध प्रकार ।
खैंचि मूल आरोग्य की डारत एकहि बार ॥
जहँ लक्ष्मी कर वास है तहाँ विपत्ति अपार ।
अनचाहत आवत अवशि करिय उपाय हजार ॥
होत करत या भाँति ते जात वेगिही प्रान ।
रचो काहि स्वस्थिर सुचित विधि स्वतन्त्र बलवान ॥
भोग सुतुंग तरंग सम चपल भंग ह्वै जात ।
प्राण महाप्रिय जो सुऊ क्षण इक माँहि नसात ॥
दिवस जात पल सम चले यौवन जो झलकात ।
देखतहीं देखत तुरत झट पट विनशि बिलात ॥
यासों या संसार सब रे मन जानि असार ।
भली भाँति जो बनि सकै कीजै पर उपकार ॥

आयु वायु विघटित घटा अल्पकाल समुदाय ।
विज्जुलता सम भोग सब चंचल अति अधिकाय ।।
जीव युवा संयोग तें कछु न भरोसा देत ।
नातें हे सज्जन सुमन करिये हरि सो हेत ।।
आयु लोल कल्लोल जिमि वेगि पाइ है नाश ।
कितने दिन तारुण्य यह जाकी करिये आश ।।
विषय सकल सङ्कल्प सम भोग तड़ित आभास ।
प्रेम तन्तु तिय परमप्रिय थिर न सदैव विलास ।।
करि सुईश आराधना त्यागि वासना भार ।
बिन प्रयास चित चेति तू तरु भवसागर पार ।।
जीवन महाअनर्थ महँ प्रविशत प्रथम शरीर ।
गर्भवास करि कछुक दिन बहुदुख सहत अधीर ।।
जन्मि जुवा उपभोग तें काटत कठिन कलेश ।
जरा निन्द्य सब भाँतिही जहँ न शान्ति कर लेश ।।
रे मन जगजगतीविषै तिलभरि सुख न दिखात ।
फिरि तू कत इतउत भ्रमत श्रीपतिशरण न जात ।।
जरा बाघिनी सम सदा गर्जहि सन्मुख घोर ।
रोग शत्रु इव देह पै करत प्रहार सजोर ।।
फूटे घट को नीर जिमि आयु स्रवत नित जाय ।
अनहित ताकत ताहु पै हाहा कछु न बसाय ।।
भोग विनाशी वृत्ति है जा सन जग जंजाल ।
उपजत सकल प्रपंच अरु पावत कष्ट कराल ।।
विपय हेत जो पै अरे निशिदिन फिरत विहाल ।
तौ सुनु मम उपदेश यह होहि सुखी सब काल ।।
मूल काम उत्पत्ति कर घर है आशा पास ।
दे नसाय इन कहँ प्रथम मानु वचन विश्वास ।।
ब्रह्मा इन्द्र कुवेर सुर अपरहु अमित महान ।
आवतही जिहि ज्ञान के लागत चणक समान ।।
बहुरो सब सुख संपदा तीनि लोक को राज ।
विरस होत क्षण एक मैं सधत सुदुर्लभ काज ।।
ब्रह्मबोध चैतन्य अति परम प्रकाशित जोति ।
दिन दिन अब हे मूढ़ मन वृद्धिगतसी होति ।।

आलंबन तजि तासु कर वृथा होत किमि खेह ।
बार बार संसार महँ मिलत न मानुष देह ।।
अति उतंग नगरी नई नृपति श्रेष्ठ बलवान ।
जगविजयी विख्यात चहुँ सम नहिं जाकी आन ।।
सचिव सभासद चतुर वर अगणित मत्त मतंग ।
परिचारक बहु विकट भट कोटिन तुंग तुरंग ।।
नाश कीन भ्रू फेरतहि समरथ काल कराल ।
वन्दौ द्वौ कर जोरि मै धरि धरणी निज भाल ।।
दुख सुख रिपु अरु भीत पै रक धनेश सुजान ।
रत्न मृत्तिका पै सदा करि निज दृष्टि समान ।।
कब मै तजि सब जाल जग अति पवित्र बनमाँझ ।
जपिहौ हरि परिहरि सबहि भोर दिवस निशिमाँझ ।।
भूमि शयन दशदिशि वसन भोजन भिक्षाभाव ।
करनो कहा धनीन लै जो अस बनहि बनाव ।।
बलकल ते संतुष्ट कोउ कोऊ शाल विशाल ।
न्यूनाधिक सतोष मे होत न कौनो काल ।।
अति लोभी सोई सदा निपट दरिद्री जानु ।
जो पै मन संतोष तौ रक धनी सम मानु ।।
भोजन कहँ बनमूलफल अरु पीवन कहँ नीर ।
शयन धरातल कर उशी गेह गुहा गम्भीर ।।
विभव लेश मधुपान जो करत बुद्धि हठि हीन ।
हे प्रभु मोहिं न दीजियौ सुनि मम विनती दीन ।।
रविराकेश कलंक दिय शनि आदिन कछु नाहिँ ।
शेषहि दलत सुभारतें अहि विचरत महि माहिँ ।।
करिवर कारागार महँ जंबुक सुखी सदाहिँ ।
प्रबल सकल करतूतिये कहिये किमि कहि जाहिँ ।।
सकल गुणन की खानि अरु भू भूपन दिन रैन ।
पुरुष रत्न सिरजत जगत पै तिन अमर करै न ।।
भंग होत भ्रूभंग तें क्षण महँ सोउ सुजान ।
अहह सर्व उलटी क्रिया विधिगति अति बलवान ।।
अनहोनी होनी करहि होनी होन न देय ।
तृण सुमेरु अरु मेरु को तृण करि यग यश लेय ।।

रजकण की कण ते अधिक आपुहि लघु अनुमानि ।
रे मन गहु भगवंत पद काल कलेवा जानि ।।
भ्रमण करत काहे वृथा हे मन इत उत जात ।
ह्वै थिर कहुँ विश्राम करु नातर वयस सिरात ।।
होनहार सो होइगो तामे कछु न विचार ।
करु विस्मरण व्यतीत को सोचु न आगिलि बार ।।
जो कछु सन्मुख आवई ताहि ताहि क्षण मीत ।
भोगु सुमिरि हरिपदकमल मन दृढ़ आनि प्रतीत ।।
रे मन चंचल तोहि मै विनवहुँ हाहा खाय ।
श्री आशा जनि तू करै सर्वस यदपि नसाय ।।
भूपालन भृकुटीन की कल इच्छा लखि सोय ।
निरतत वर वेश्या बनी थिर कबहूँ नहिं होय ।।
गणना हम सबकी भला किमि करियै अज्ञान ।
अशन न मिलत दुबेरहू दौरतु होत विहान ।।
सरस गीत सुन्दर मधुर नवल रागिनी राग ।
रसिक सुछंद प्रबन्ध बहु अरु साहित्य विभाग ।।
मृगलोचनि हिमकरवदनि हंसगमनि सुकुमार ।
कर कंकण नूपुर पगनि उर बिच सोहत हार ।।
बनु लम्पट मन तोहि जो इनकर सुख अनुकूल ।
नहि तौ तजि सब जाल जग सेवै हरि पद मूल ।।
परम गहन इंद्रीन कर अर्थ विषय तिहि त्यागि ।
अजहूँ निश्चल शांतचित मोह निशा तें जागि ।।
आत्मभावगति चपल अति ताकहँ तू विलगाय ।
सकल वासना रहित हित साधत किमि न सुहाय ।।
नाशवन्त संसार महँ जनि करु रति स्वीकार ।
चेतु ब्रह्म चैतन्य कहँ अद्वितीय अविकार ।।
छाँड़ि मोहमायादि सब करु हरिचरण सनेह ।
तजि कुसंग सतसंग गहु फिरि न मिलत नर देह ।।
वीचि वारि कल्लोल घन तड़िता सम धन गेह ।
प्रिय दारा परिवार सब पल में ह्वैहैं खेह ।।
जगबंधन महँ बाँधि ये करत अकारज तोर ।
विरस जानि इन सकल तू भजु श्रीयुगुलकिशोर ।।

वृथा काम सेवन जगत् अखिल अमंगल भोग ।
का फल तन इक कल्प लौ जीवित रहे निरोग ।।
प्रबल शत्रु के शीश पै पग दीन्हे कह होय ।
कछु न सरत उत्तम विषय यदपि मिलावै कोय ।।
कोटि कोटि चल संपदा काह भयौ घर आनि ।
जो नहिं श्रीपतिचरण रति सब सुख दुख की खानि ।।
परम विशद शुचि भक्ति हरि जन्म मरण भयभीति ।
लघु गुरु जीवन पै दया अरु मन्मथ की जीत ।।
रहित दोष संसर्ग ते सकल विकार विहीन ।
निरजन बन वैराग्य गत इंद्रीहू आधीन ।।
इमि सत पुरुष प्रबीन जिन पायौ वर विश्राम ।
पुनि पुनि तिनहिं सप्रेम मम विधिवत दण्डप्रणाम ।।
परम प्रकाशक ज्ञाननिधि अजर सुब्रह्म अनंत ।
चिंतन करु निशिदिन सदा अति समीप तव अंत ।।
विरसविषय तजि मुदित मन प्रभु अनादि कहँ ध्याव ।
जाकी कृपा कटाक्ष ते आवागमन न पाव ।।
होत जासु अनुसंग शुभ त्रिभुवन भोग विलास ।
मिलत सहज हिय बिच जबहिं विमल ज्योति परकास ।।
रे मन अपनी भ्राति ते चपल स्वभाव प्रभाव ।
दिग्मण्डल आकाश लौ पल पल मे फिरि आव ।।
करि प्रवेश पाताल बिच पाव न तनिक प्रयास ।
शत शत योजन निमिष महँ धावत श्रम नहिं भास ।।
सुखद ब्रह्म हिय जो बसत ताहि न सुमिरत नीच ।
सद्गति किमि पै है भला सिर पै नाचत मीच ।।
वेदस्मृति सुपुराण अरु सकल शास्त्र विस्तार ।
कछु न होत इन पठन ते मै करि दीख विचार ।।
सुरपुर फलदाता जगत केवल कर्म विलास ।
आडम्वर बहु भाँति जे अंत करैहै हास ।।
भव-दुख-नाशक विमलवर ब्रह्मानन्द विहाय ।
अपर सकल उद्योग जग वणिक वृत्ति समुदाय ।।
थरथर कंपत गात सब पग भरि चलत बनै न ।
भई भग्न दंतावली बधिर अंध द्वौ नैन ।।

लारालय आनन सुहृद कहे सुनै नहिं बैन ।
नारी निंदति नित्य उठि भूलिहु सेव करै न ॥
कठिन कष्ट हाहा सहत जीर्ण वयस दिन रात ।
परिपालित निज परम प्रिय पुत्र शत्रु ह्वै जात ॥
वात पित्त कफ तीनि ऐ तापैं कासस्वास ।
प्राण लेत हठि वेगिही देत विविध विधि त्रास ॥
तरुण तीय सिर केश सित देखत दूरि पराहिं ।
सुनत कूप चण्डाल को जैसे सब तजि जाहि ॥
जब लौ स्वस्थ शरीर है जरा सु जब लौं दूर ।
जब लौं सब इंद्रीन की शक्ति भई नहिं चूर ॥
जब लौ निज आयुष्य कर क्षय नहिं भयौ सुजान ।
तब लौ करिय प्रयत्न जग अरु शुभ कर्म प्रधान ॥
अनल जरत गृह देखि जिमि खननो कूप सुठाम ।
नतरु दशा सुइ होयगो विनशै यह धन धाम ॥
मांधाता मुचुकुंद मनु दुर्योधन शिशुपाल ।
कर्ण युधिष्ठिर वेणु बलि महाबली महिपाल ॥
सुमुख सुलोचन श्रोणपति नृपति कंस लंकेश ।
गे बिलाय सब धूरि में लखि न परत कछू लेश ॥
ताहू पै समुझत नहीं रे मन मैं सिर फोरि ।
पुनि पुनि विनवहुँ सुमिरु हरि सुनि गुहारि अब मोरि ॥
चंचल चित्त तुरंग कहँ योग लगाम लगाय ।
अल्पकाल कछु दुःख सहि खैचि पंथ महँ लाय ॥
ले बनाय अपनी सकल जो तू चतुर प्रवीण ।
बारि बीचि सम देह यह होत पलक में क्षीण ॥
रे मन मानत एक नहिं ठानी बानी सोय ।
नयन खोलि अब देखु तौ काह काह जग होय ॥
करत विनाश शरीर कर जरा जरी जर काटि ।
मृत्यु हरत आयुष्य प्रिय सन्मुख गरजत डाटि ॥
पल महँ या तन की प्रलय होवहिगी तत्काल ।
त्राहि त्राहि कहि शरण गहि धरु हरि चरणनि भाल ॥
रम्य भोग भोजन मधुर रम्य देह अरु गेह ।
रम्य बंधु धन सुत सकल रम्य सुप्रिया सनेह ॥

रम्य सुधाकर किरण निशि रम्य गान अरु पान ।
रम्य वसन भूषण नवल रम्य सखा सनमान ॥
सज्जन कब लों रम्य ये अति सुखदाई भास ।
जब लों अचल अनित्यता करति न हृदय प्रकास ॥
दीपक निकट पतंग की छाया सम सब जानि ।
संत सच्चिदानंदपद सेवहिं बन मन मानि ॥
मायामय करिणी प्रबल लै जगबन्धन दण्ड ।
अभिमानी अन्त.करण गज मदमत्त प्रचण्ड ॥
त्रासहि पुनि पुनि निरदई ता कहँ बारम्बार ।
असि न सुनो त्रिभुवन कहूं कीजै सुजन विचार ॥
बेधि मनोरथ हिय गये होत सु यौवन नास ।
गुणहू सकल गुणज्ञ बिन रहे न एकहु पास ॥
जा सम अपर न कोउ जग सहसाकर बलवान ।
अवशि सुकाल कराल चलि निधन करहिगो प्रान ॥
मोह तिमिर नाशक युगुल परम प्रकाशक पाय ।
कबहूँ नहि सेये सुचित हरि मन्दिर महँ जाय ॥
बिगरी को अब काह हठि मूढ़ बिगारत आप ।
जानि पतित सिरमौर निज करु सुनाम की जाप ॥
अतिसुन्दर उपवन सघन मिलत पन्थ के माँहि ।
मधुर फूलफल भूमि पै उपजत है सब ठाँहि ॥
मृग अरु केहरि वसनवर सुलभ जानि सब काल ।
मन्द होत मदअन्ध जग परि नित माया जाल ॥
अहो मातु लक्ष्मी सुनिय विनवौ द्वौ कर जोरि ।
जाहु आन के पास तुम पुनि पुनि कहहुँ निहोरि ॥
भोग लेश की अब नही मो कहँ इच्छा एक ।
ताते करि इतनी कृपा राखहु मेरी टेक ॥
बलकलपट गिरि-खोह गृह बन पलास के पात ।
ए सब मम निरवाह हित सुलभ सदैव दिखात ॥
जरजर तर शतखण्ड की कन्था अरु कोपीन ।
भिक्षाशन निक्षिप्त नित प्रिय परिवारविहीन ॥
सदा निरंकुश शात मन बसिबो विपिन मशान ।
योग महोत्सव माहि थिर बर विवेक विज्ञान ॥

जो बनाव या विधि बने सब प्रकार तें आय ।
तौ त्रिलोक के राज में कछू न अधिक लखाय ।।
सुदिन सुखद वह होइहै पद्मासन जब लाय ।
शिला बैठि सुरसरित-तट प्रभुपद ध्यान लगाय ।।
योगमगनमन जानि मुहिँ जरठ हरिण मम अंग ।
पुनि पुनि आय खुजायहैं मुदित लाय निज श्रृंग ।।
महिशय्या शय्या अनुप भुजबल्ली उपधान ।
पवन व्यजन अनुकूल अति सुन्दर व्यम वितान ।।
चन्द्रदीप प्रज्वलित निशि वनिता विरति बनाय ।
हे प्रभु कब मैं करहुंगो सुख सो शयन सुहाय ।।
रजसमान सर्वस्व तजि विरम जानि धनधाम ।
कब मैं पुण्यारण्य में पुलकिततन निष्काम ।।
पातक अंगीकार करि मुख तें जगदाधार ।
पावन नाम उचारिहौं बैठि सुकुटी मझार ।।
कानन नदी समीप कब युगकर अंजुलि जोरि ।
शरणागत रक्षक कहत विनती करत करोरि ।।
परिहौ महि मैं दण्ड इव सब प्रकार तृन तोरि ।
अरु मन मुदित बिताइहौं दिवस निमिष सम मोरि ।।
मज्जन करि सुरसरि सुमन लै पवित्र फल फूल ।
हे जगव्यापक पूजिहौ कब मैं तव पद मूल ।।
कब मैं मन धरि ध्यान शुचि जाय गुहा गंभीर ।
शिला बैठि सब कहहुंगो तुम सन अपनी पीर ।।
पुनि पुनि आत्माराम में परमानन्दित नाथ ।
तव प्रसाद कब होइहौं विषय विगोय सनाथ ।।
दीप्तिमान उज्ज्वल विमल कण युत सरितातीर ।
भव-भुजंग तें भीति अरु भागि हीय धरि धीर ।।
परमप्रेम मय शुद्धचित सुखद समाधि लगाय ।
हाहा कब मैं सुमिरिहहुँ प्रभुपदपद्म मनाय ।।
धन्य सुदिन धनि धनि घरी धन्य सुबुद्धि विकास ।
करहिं कृतारथ मोहि जब पूरै मेरी आस ।।
बीतत दिन जेती घरी ते फिरि आव न एक ।
गये दिवस अबलो कितिक आनी मनहि न नेक ।।

